महातपोभृद्विनयंधरः[1] श्रुतामृषिश्रुतिं गुप्तपदादिकां दधत् ।
मुनीश्वरोऽन्यः शिवगुप्तसंज्ञको गुणैः स्वमर्हद्बलिरप्यधाद्बलम् ॥२५॥
स मन्दरार्योऽपि च मित्रवीरवि[2] गुरू तथान्यौ बलदेवमित्रकौ ।
विवर्धमानाय त्रिरत्नसंयुतः श्रियान्वितः सिंहबलश्च वीरवित् ॥२६॥
स पद्मसेनो गुणपद्मखण्डभृद् गुणाग्रणीर्व्याघ्रपदादिहस्तकः ।
स नागहस्ती जितदण्डनामभृत्स नन्दिषेणः प्रभुदीपसेनकः ॥२७॥
तपोधनः श्रीधरसेननामकः सुधर्मसेनोऽपि च सिंहसेनकः ।
सुनन्दिषेणेश्वरसेनकौ प्रभू सुनन्दिषेणाभयसेननामकौ ॥२८॥
स सिद्धसेनोऽभयभीमसेनकौ गुरू परौ तौ जिनशान्तिषेणकौ ।
अखण्डषट्खण्ड[3]मखण्डितस्थितिः समस्तसिद्धान्तमधत्त योऽर्थतः ॥२९॥
दधार कर्मप्रकृतिं श्रुतिं च यो जिताक्षवृत्तिर्जयसेनसद्गुरुः ।
प्रसिद्धवैय्याकरणप्रभाववानशेषराद्धान्तसमुद्रपारगः ॥३०॥
तदीयशिष्योऽमितसेनसद्गुरुः पवित्रपुन्नाटगणाग्रणीर्गणी ।
जिनेन्द्रसच्छासनवत्सलात्मना तपोभृता वर्षशताधिजीविना ॥३१॥
सुशास्त्रदानेन वदान्यतामुना वदान्यमुख्येन भुवि प्रकाशिता ।
[4]यदग्रजो धर्मसहोदरः शमी समग्रधीर्धर्म इवात्तविग्रहः ॥३२॥
तपोमयीं कीर्तिमशेषदिक्षु यः क्षिपन् बभौ कीर्तितकीर्तिषेणकः ।

उनके बाद महातपस्वी विनयंधर, गुप्तश्रुति, गुप्तऋषि, मुनीश्वर शिवगुप्त, अर्हद्बलि, मन्दरार्य, मित्रवीरवि, बलदेव, मित्रक, बढ़ते हुए पुण्यसे सहित रत्नत्रयके धारक एवं ज्ञान-लक्ष्मीसे युक्त सिंहबल, वीरवित्, गुणरूपी कमलोंके समूहको धारण करनेवाले पद्मसेन, गुणोंसे श्रेष्ठ व्याघ्रहस्त, नागहस्ती, जितदण्ड, नन्दिषेण, स्वामी दीपसेन, तपोधन श्रीधरसेन, सुधर्मसेन, सिंहसेन, सुनन्दिषेण, ईश्वरसेन, सुनन्दिषेण, अभयसेन, सिद्धसेन, अभयसेन, भीमसेन, जिनसेन और शान्तिसेन आचार्य हुए। तदनन्तर जो अखण्ड मर्यादाके धारक होकर परिपूर्ण षट्खण्डों (१ जीवस्थान, २ क्षुद्रबन्ध, ३ बन्धस्वामी, ४ वेदनाखण्ड, ५ वर्गणाखण्ड और ६ महाबन्ध) से युक्त समस्त सिद्धान्तको अर्थरूपसे धारण करते थे अर्थात् षट्खण्डागमके ज्ञाता थे, कर्मप्रकृतिरूप श्रुतिके धारक थे और इन्द्रियोंकी वृत्तिको जीतनेवाले थे ऐसे जयसेन नामक गुरु हुए। उनके शिष्य अमितसेन गुरु हुए जो प्रसिद्ध वैयाकरण, प्रभावशाली और समस्त सिद्धान्तरूपी सागरके पारगामी थे। ये पवित्र पुन्नाट गणके अग्रणी—अग्रेसर आचार्य थे। जिनेन्द्र शासनके स्नेही, परमतपस्वी, सौ वर्षकी आयुके धारक एवं दाताओंमें मुख्य इन अमितसेन आचार्यने शास्त्रदानके द्वारा पृथिवीमें अपनी वदान्यता—दानशीलता प्रकट की थी। इन्हीं अमितसेनके अग्रज धर्मबन्धु कीर्तिषेण नामक मुनि थे जो बहुत ही शान्त थे, पूर्ण बुद्धिमान् थे, शरीरधारी धर्मके समान जान पड़ते थे और जो अपनी तपोमयी कीर्तिको समस्त दिशाओंमें प्रसरित कर रहे थे। उनका प्रथम शिष्य मैं जिनसेन हुआ। मोक्षके उत्कृष्ट सुखका उपभोग करनेवाले अरिष्टनेमि जिनेन्द्रकी भक्तिसे युक्त मुझ जिनसेन सूरिने अपने सामर्थ्यके अनुसार अल्पबुद्धिसे इस हरिवंशपुराणकी रचना की

१. विनयंधरश्रुती म०, विनयंधरश्रुती ख० । २. मित्रवीरवि क०, ख०, ग०, ङ० । ३. षट्खण्ड-सुमण्डितस्थितिः म० । ४. तदग्रजो म० ।

तदग्रशिष्येण शिवाग्रसौख्यभाग्गरिष्ठनेमीश्वरभक्तिभाविना ।
स्वशक्तिभाजा जिनसेनसूरिणा धियाल्पयोक्ता हरिवंशपद्धतिः[1] ॥३३॥
यदत्र किञ्चिद्रचितं प्रमादतः परस्परव्याहति[2]दोषदूषितम् ।
तदप्रमादास्तु पुराणकोविदाः सृजन्तु जन्तुस्थितिशक्तिवेदिनः ॥३४॥
प्रशस्तवंशो हरिवंशपर्वतः क्व मे मतिः क्वाल्पतराल्पशक्तिका ।
अनेन पुण्यप्रभवस्तु केवलं जिनेन्द्रवंशस्तवनेन वाञ्छितः ॥३५॥
न काव्यबन्धव्यसनानुबन्धतो न कीर्तिसन्तानमहामनीषया ।
न काव्यगर्वेण न [3]चान्यवीक्षया जिनस्य भक्त्यैव कृता कृतिर्यथा ॥३६॥
जिनाश्चतुर्विंशतिरत्र कीर्तिताः सुकीर्तयो द्वादश चक्रवर्तिनः ।
नवत्रिधा सीरिहरिप्रतिद्विषस्त्रिषष्टिरित्थं पुरुषाः पुराणगाः ॥३७॥
अवान्तरेऽनेकशतानि पार्थिवा महीचरा व्योमचराश्च भूरिशः ।
क्षितौ चतुर्वर्गफलोपभोगिनः पुराणमुख्येऽत्र यशस्विनः स्तुताः ॥३८॥
अगण्यपुण्यं हरिवंश[4]कीर्तनाद्यदत्र गण्यं गुणसञ्चितं मया ।
फलादमुष्मान्तु मनुष्यलोकजा भवन्तु भव्या जिनशासनस्थिताः ॥३९॥
जिनस्य नेमेश्चरितं चराचरप्रसिद्धजीवादिपदार्थभासनम् ।
प्रवाच्यतां वाचकमुख्यसज्जनैः समागतैः श्रोत्रपुटैः प्रपीयताम् ॥४०॥
जिनेन्द्रनामग्रहणं भवत्यलं ग्रहादिपीडापगमस्य कारणम् ।
प्रवाच्यमानं दुरितस्य दारणं सतां समस्तं चरितं किमुच्यते ॥४१॥

है ॥२५—३३॥ इस ग्रन्थमें मेरे द्वारा यदि कहीं प्रमादवश पूर्वापर विरोधसे युक्त रचना की गयी हो तो जीवोंकी स्थिति और सामर्थ्यके जाननेवाले पुराणोंके ज्ञाता विद्वान् प्रमादरहित हो उसे ठीक कर लें॥३४॥ कहाँ तो यह उत्तम वंशों—कुलों (पक्षमें बाँसों) से युक्त यह हरिवंशरूपी पर्वत और कहाँ मेरी अत्यन्त अल्पशक्तिकी धारक क्षुद्रबुद्धि ? मैंने तो सिर्फ जिनेन्द्र भगवान्‌के वंशकी इस स्तुतिसे पुण्योत्पत्तिकी इच्छा की है॥३५॥ मैंने इस ग्रन्थकी रचना न तो काव्यरचनाके व्यसनजन्य संस्कारसे की है, न कीर्तिसमूहकी बलवती इच्छासे की है, न काव्यके अभिमानसे की है, और न दूसरेकी देखा-देखीसे की है। किन्तु यह रचना मैंने मात्र जिनेन्द्र भगवान्‌की भक्तिसे की है ॥३६॥ इस ग्रन्थमें चौबीस तीर्थंकर, उत्तम कीर्तिके धारक बारह चक्रवर्ती, नौ बलभद्र, नौ नारायण और नौ प्रतिनारायण इन पुराणगामी त्रेशठ शलाका पुरुषोंका वर्णन किया गया है ॥३७॥ इनके सिवाय इस श्रेष्ठ पुराणमें बीच-बीचमें पृथिवीपर चतुर्वर्गके फलको भोगनेवाले सैकड़ों भूमिगोचरी और अनेकों यशस्वी विद्याधर राजाओंका वर्णन किया गया है ॥३८॥ हरिवंशका कथन करनेसे जो असंख्य पुण्यका सञ्चय हुआ है उसके फलस्वरूप मैं यही चाहता हूँ कि मनुष्यलोकमें उत्पन्न हुए भव्यजीव जिनशासनमें स्थित हों ॥३९॥ तथा त्रसस्थावरके भेदसे प्रसिद्ध जीव आदि पदार्थोंको प्रकाशित करनेवाले नेमिजिनेन्द्रके इस चरितको बाँचनेवाले मुख्य सज्जन बाँचे और सभामें आये हुए श्रोताजन अपने कर्णरूप पात्रोंसे इसका पान करें ॥४०॥ क्योंकि जिनेन्द्र भगवान्‌का मात्र नाम ग्रहण ही ग्रह-पिशाच आदिकी पीड़ाको दूर करनेका कारण है फिर सत्पुरुषोंके पापको दूर करनेवाला पूरा चरित

१. षट्पदवृत्तम् । २. व्याहृति क०, म०, ख० । ३. नचान्यदोर्ष्यया ख० । ४. हरिवंशकीर्तिता म०, ख०, ङ० ।

कुर्वन्तु व्याख्यानमनन्यचेतसः परोपकाराय स्वमुक्तिहेतवे ।
सुमङ्गलं मङ्गलकारिणामिदं निमित्तमप्युत्तममर्थिनां सताम् ॥४२॥
महोपसर्गे शरणं सुशान्तिकृत् सुशाकुनं शास्त्रमिदं जिनाश्रयम् ।
प्रशासनाः शासनदेवताश्च या [1]जिनांश्चतुर्विंशतिमाश्रिताः सदा ॥४३॥
हिताः सतामप्रतिचक्रयान्विताः प्रयाचिताः सन्निहिता भवन्तु ताः ।
गृहीतचक्राप्रतिचक्रदेवता तथोर्जयन्तालयसिंहवाहिनी ।
शिवाय यस्मिन्निह सन्निधीयते क्व तत्र विघ्नाः प्रभवन्ति शासने[2] ॥४४॥
ग्रहोरगा भूतपिशाचराक्षसा हितप्रवृत्तौ [3]जनविघ्नकारिणः ।
जिनेशिनां शासनदेवतागणैः[4]प्रभावशक्त्याथ[5] शमं व्रजन्ति ते ॥४५॥
प्रकाममाकाङ्क्षितकामसिद्धयः प्रसिद्धधर्मार्थविमोक्षलब्धयः ।
भवन्ति तेषां स्फुटमल्पयत्नतः पठन्ति भक्त्या हरिवंशमत्र ये ॥४६॥
निवार्य मात्सर्यमवार्यवीर्यया धिया सुधैर्योर्जितया जिनादराः ।
अनार्यवर्याः सहिताः सपर्यया पुराणमार्याः [6]प्रथयन्तु विष्टपे ॥४७॥
किं मेऽथवा प्रार्थनया यतस्ततः स्वभावतो विश्वभरक्षमाविदः ।
पयोधरोन्मुक्तमिवाम्बु भूधरा विधाय मूर्ध्नि [7]प्रथयन्तु भूतले ॥४८॥

यदि बाँचा जायेगा तो उसके फलका तो कहना ही क्या है ? ॥ ४१ ॥ विद्वज्जन एकाग्रचित्त होकर दूसरोंके उपकारके लिए और अपने-आपकी मुक्तिके लिए इस ग्रन्थका व्याख्यान करें। यह ग्रन्थ मङ्गल करनेवालोंके लिए उत्तम मङ्गलरूप है तथा मङ्गलकी इच्छा रखनेवाले सत्पुरुषोंके लिए मङ्गलका उत्तम निमित्त भी है ॥४२॥ जिनेन्द्र भगवान्का वर्णन करनेवाला यह शास्त्र महान् उपसर्गके आनेपर रक्षा करनेवाला है, उत्तम शान्तिका दाता है और उत्तम शकुन रूप है, अप्रतिचक्रदेवतासे सहित, सज्जनोंके हितैषी जो शासनदेव और शासनदेवियाँ सदा चौबीस तीर्थङ्करोंकी सेवा करती हैं उनसे भी मैं याचना करता हूँ कि वे सदा जिनशासनके निकट रहें। चक्ररत्नको धारण करनेवाली अप्रतिचक्रदेवता तथा गिरिनार पर्वतपर निवास करनेवाली सिंहवाहिनी—अम्बिकादेवी, जिस जिन-शासनमें सदा कल्याणके लिए सन्निहित—निकट रहती हैं उस जिनशासनपर विघ्न अपना प्रभाव कहाँ जमा सकते हैं ? ॥ ४३–४४ ॥ हितके कार्यमें मनुष्योंको विघ्न उत्पन्न करनेवाले जो ग्रह, नाग, भूत, पिशाच और राक्षस आदि हैं वे जिनशासनके भक्त देवोंकी प्रभाव शक्तिसे शान्तिको प्राप्त हो जाते हैं। भावार्थ—जिन शासनके भक्त देव स्वयं कल्याण करते हैं तथा अन्य उपद्रवी देवोंको भी शान्त बना देते हैं ॥४५॥ जो भव्य जीव यहाँ भक्ति-पूर्वक हरिवंशपुराणको पढ़ते हैं उन्हें थोड़े ही प्रयत्नसे मनोवाञ्छित सिद्धियाँ तथा प्रसिद्ध धर्म, अर्थ और मोक्षकी लब्धियाँ प्राप्त हो जाती हैं ॥४६॥ जिनसे बढ़कर और कोई श्रेष्ठ आर्य नहीं तथा जो मान-प्रतिष्ठासे रहित हैं ऐसे जिनेन्द्र भगवान्के भक्त आर्यपुरुष, मात्सर्यको दूर कर अवार्य वीर्यसे युक्त एवं उत्तम धैर्यसे बलिष्ठ बुद्धिके द्वारा इस पुराणको संसारमें प्रसिद्ध करें—इसके अर्थका विस्तार करें ॥४७॥ अथवा मुझे प्रार्थना करनेसे क्या प्रयोजन है ? क्योंकि संसारका भार धारण करनेमें समर्थ पर्वत, जिस प्रकार स्वभावसे ही मेघोंके द्वारा छोड़े हुए

१. जिनांश्चतुर्विंशति म० । २. षट्पदवृत्तम् । ३. जिनविघ्न- ख० । ४. गणाः म० । ५. सर्म म० । ६. प्रथमं तु म० । ७. प्रथमं तु म० ।

सुशब्दधुर्यस्तुवाक्यमेघैर्नवं पुराणं च पुराणमपि सत् ।
महाबुधकैर्जनतासरित्कुलैश्चतुःसमुद्रान्तमिदं प्रतन्यते ॥४९॥
जयन्ति देवाः सुरसंघसेविताः प्रजातिशान्तिप्रदशान्तशासनाः ।
विबुद्धकैवल्यविनिद्रदृष्टयो सुदृष्टतत्त्वा भुवने जिनेश्वराः ॥५०॥
जयत्वजय्या जिनधर्मसन्ततिः प्रजास्विह क्षेमसुभिक्षमस्त्विह ।
सुखाय भूयात्प्रतिवर्षवर्षणैः सुजातसस्या वसुधासु[3]धारिणाम् ॥५१॥

शार्दूलविक्रीडितम्

शाकेष्वब्दशतेषु सप्तसु दिशं पञ्चोत्तरेषूत्तरां
पातीन्द्रायुधनाम्नि कृष्णनृपजे श्रीवल्लभे दक्षिणाम् ।
पूर्वां श्रीमदवन्तिभूभृति नृपे वत्सादिराजेऽपरां
सूर्याणामधिमण्डलं जययुते वीरे वराहेऽवति ॥५२॥
कल्याणैः परिवर्धमानविपुलश्रीवर्धमाने पुरे
श्रीपार्श्वालयनन्नराजवसतौ पर्याप्तशेषः पुरा ।
पश्चाद्दोस्तटिकाप्रजाप्रजनितप्राज्यार्चनावर्जने
शान्तेः शान्तगृहे जिनस्य रचितो वंशो हरीणामयम् ॥५३॥

जलको अपने मस्तकपर धारण कर पृथिवीपर फैला देते हैं उसी प्रकार संसारका भार धारण करनेमें समर्थ विज्ञपुरुष स्वभावसे ही इस पुराणको पृथिवीतलपर फैला देंगे ॥४८॥ जो उत्तम शब्दोंसे युक्त ( पक्षमें उत्तम गर्जना करनेवाले ) महाविद्वान्‌रूपी मेघोंसे रचित है, जिसके विषयमें खूब प्रश्नोत्तर हुए हैं तथा जो नूतन होकर भी पुराणरूप है ऐसा यह पुराणरूपी जल जनसमूहरूपी नदियोंके समूहसे चारों समुद्रों पर्यन्त विस्तृत किया जाता है । भावार्थ— जिस प्रकार मेघोंसे बरसाये हुए पानीको नदियाँ समुद्र तक फैला देती हैं उसी प्रकार विद्वानों-द्वारा रचित पुराणको जनता परस्परकी चर्चा-वार्तासे दूर-दूर तक फैला देती है ॥४९॥

जो देवोंके समूहसे सेवित हैं, जिनका शान्त शासन प्रजाके लिए अत्यन्त शान्ति प्रदान करनेवाला है, जिनकी केवलज्ञानरूपी दृष्टि सदा विकसित रहती है और जिन्होंने समस्त तत्त्वोंको अच्छी तरह देख लिया है ऐसे जिनेन्द्र भगवान् सदा जयवन्त रहें ॥५०॥ वादियोंसे सर्वथा अजेय जिनधर्मकी परम्परा सदा जयवन्त रहे, प्रजाओंमें क्षेम और सुभिक्षकी वृद्धि हो तथा प्रतिवर्ष अनुकूल वर्षाके कारण उत्तम धान्यसे सुशोभित यह पृथिवी प्राणियोंके सुखके लिए हो ॥५१॥

सात-सौ पाँच शक संवत् में, जब कि उत्तर दिशाका इन्द्रायुध, दक्षिणका कृष्णराजका पुत्र श्रीवल्लभ, पूर्व दिशाका श्रीमान् अवन्तिराज वत्सराज और पश्चिमका सौर्योंके अधिमण्डल-सौराष्ट्रका वीर जयवराह पालन करता था तब कल्याणोंसे निरन्तर बढ़नेवाली लक्ष्मीसे युक्त श्री 'वर्धमानपुर' में नन्नराजा-द्वारा निर्मापित श्रीपार्श्वनाथके मन्दिरमें पहले इस हरिवंशपुराणकी रचना प्रारम्भ की गयी थी परन्तु वहाँ इसकी रचना पूर्ण नहीं हो सकी । पर्याप्त भाग शेष बच रहा तब पीछे 'दोस्तटिका' नगरीकी प्रजाके द्वारा रचित उत्कृष्ट अर्चना और पूजा-स्तुतिसे युक्त वहाँके शान्तिनाथ भगवान्‌के शान्तिपूर्ण मन्दिरमें इसकी

१. जनिता सरित्कुलैः म०, ख०, ङ० । २. 'ख' पुस्तके ५१–५२ श्लोकयोः क्रमभेदो वर्तते । ३. असुधारिणां प्राणिनाम् इत्यर्थः ।

व्युत्सृष्टापरसंघसन्ततिबृहत्पुन्नाटसंघान्वये
प्राप्तः श्रीजिनसेनसूरिकविना लाभाय[1] बोधेः पुनः ।
दृष्टोऽयं हरिवंशपुण्यचरितश्रीपर्वतः[2] सर्वतो
व्याप्ताशामुखमण्डलः स्थिरतरः स्थेयात् पृथिव्यां चिरम् ॥५४॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यस्य कृतौ गुरुपादकमलवर्णनो नाम षट्षष्टितमः सर्गः ॥६६॥*

इति श्रीहरिवंशपुराणं सम्पूर्णम् ।

---

रचना पूर्ण हुई ॥५२–५३॥ अन्य संघोंकी सन्ततिको पीछे छोड़ देनेवाले अत्यन्त विशाल पुन्नाट संघके वंशमें उत्पन्न हुए श्रीजिनसेन कविने रत्नत्रयके लाभके लिए जिस हरिवंश-पुराणरूपी श्रीपर्वतको प्राप्त कर उसका अच्छी तरह अवलोकन किया था, सब ओरसे दिशाओंके मुखमण्डलको व्याप्त करनेवाला वह सुदृढ़ श्रीपर्वत पृथिवीमें चिरकाल तक स्थिर रहे ॥५४॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमिपुराणके संग्रहसे युक्त, जिनसेनाचार्यरचित हरिवंशपुराणमें गुरुओंके चरण-कमलोंका वर्णन करनेवाला छयासठवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥६६॥*

गल्लीलालतनूजेन जानक्युदरसंभुवा । दयाचन्द्रस्य शिष्येण पन्नालालेन सूरिणा ॥१॥
फाल्गुनाभिधमासस्य शिशिरर्तु विशोभिनः । शुक्लपक्षतृतीयायां तारापतिसुवासरे ॥२॥
निशायाः प्रथमे यामे नक्षत्रनिचयाचिते । रसकर्मयुगद्व्याख्ये, (२४८६) वीरनिर्वाणवत्सरे ॥३॥
हरिवंशपुराणस्य जिनसेनकृतेरियम् । टीका समापिता, भूयाद् विद्वज्जनमनोमुदे ॥४॥
नानाशास्त्ररहस्यज्ञान् विबुधान् प्रार्थयाम्यहम् । क्षमध्वं स्खलनं यूयं यदत्र विहितं मया ॥५॥

---

१. बोधे म०, क० । २. श्रीपार्वतः ङ० ।

# २

## हरिवंशस्थ सूक्तयः

स० श्लो०

'निर्गुणापि गुणान् सद्भिः कर्णपूरीकृताकृतिः ।
बिभर्त्येव वधूवक्त्रैश्चूतस्येवाग्रमञ्जरी ॥' १।४२

'साधुरस्यति काव्यस्य दोषवत्ता मयाचितः ।
पावकः शोधयत्येव कलधौतस्य कालिकाम् ॥' १।४३

'दुर्वचो विषदुष्टान्तर्मुखस्फुरितजिह्वकान् ।
निगृह्णन्ति खलव्यालान् सन्नरेन्द्राः स्वशक्तिभिः ॥' १।४६

'रजो बहुलमाकक्षं खलं कालं विदाहिनम् ।
सन्तः काले कलध्वानाः शमयन्ति यथा घनाः ॥' १।४७

'आलोके जिनभानुना विरचिते ध्वान्तस्य वा
क्व स्थितिः ? ॥' ४।३८४

'मौनं सर्वार्थसाधनम् ॥' ९।१२९

'किं न स्याद् गुरुसेवया ॥' ९।१३१

'विद्या लाभो गुरोर्वशात् ॥' ९।१३०

'सर्वतोऽपि सुदुःप्रेक्ष्यां नरेन्द्राणामपि स्वयम् ।
दृष्टिं दृष्टिविषस्येव धिक्-धिक् लक्ष्मीं
भयावहाम् ॥' ११।९४

'सति बन्धुविरोधे हि न सुखं न धनं नृणाम् ॥' ११।९६

'अपवादो हि सह्येत रक्तेन न मनोव्यथा ॥' १४।३९

'तमःपतनकाले हि प्रभवत्यपि भास्वतः ॥' १४।०४

'पापोपशमनोपायाः सन्त्येव सति जीविते ॥' १४।६५

'अत्यभ्यर्णविपत्तीनां मन्त्रिणो हि निवर्तकाः ॥' १४।६६

'षट्कर्णो भिद्यते मन्त्रो रक्षणीयः स यत्नतः ॥' १४।८३

'तप्तं तप्तेन योज्यते ॥' १४।९१

'रहसि दुर्लभमाप्य मनीषितं, न हि विमुञ्चति
लब्धरसो जनः ॥' १५।४

'न सुलभं सुमुखे किमु भर्तरि ॥' १५।५

'परिचितः प्रणयः खलु दुस्त्यजः ॥' १५।४३

'कामग्रहगृहीतस्य का मर्यादा क्रमोऽपि कः ॥' १७।१५

'तावद्भार्यादयो यावन्मर्यादा संस्थितः प्रभुः ॥' १७।१६

'पातकात्पतनं ध्रुवम् ॥' १७।१५१

'का वा कठिनचित्तस्य जिनशासनभक्तता ॥' १८।१४९

'पुनर्बोधिपरिप्राप्तिर्दुर्लभा भवसङ्कटे ॥' १८।१५०

'यत्रोपयुज्यते यस्य धनं वा वपुरेव वा ।
स्वशासनबले तेन तस्य किं बन्धुहेतुना ॥' १८।१४६

स० श्लो०

'का स्त्री का वा स्वसा भ्राता को वै कार्या-
भिलाषिणः ।
वैरिणो ननु हन्तारो हन्तव्य नात्र दुर्यशः ॥' १९।१०६

'निर्वाप्यते ज्वलन्नग्निर्जलेन सुमहानपि ।
उत्तिष्ठेद् यद्यतो तस्मात्तस्य शान्तिः
कुतोऽन्यतः ॥' २०।३४

'साधोः शीतलशीलस्य तापनं न हि शान्तये ।
गाढतप्तो दहत्येव तोयात्मा विकृतिं गतः ॥' २०।३७

'तदेवोपकृतं पुंसां यत् सद्भावदर्शनम् ॥' २१।३२

'दृष्टश्रुतानुभूतं हि नवं धृतिकरं नृणाम् ॥' २१।३७

'शास्त्रव्यसनमन्येषां व्यसनानां हि बाधकम्' २१।३९

'अक्षरस्यापि चैकस्य पदार्थस्य पदस्य वा ।
दातारं विस्मरन् पापी किं पुनर्धर्मदेशिनम् ॥' २१।१५६

'पापकूपे निमग्नेभ्यो धर्महस्तावलम्बनम् ।
ददता कः समो लोके संसारोत्तारिणा नृणाम् ॥' २१।१५५

'स्त्रीणां प्रणयकोपस्य प्रणामो हि निवर्तकः ॥' २२।४६

'कुतो लुब्धस्य सत्यता ॥' २७।३५

'न मुह्यति प्राप्तकृतो कृती हि ॥' ३५।६२

'न राज्यलाभोऽभिमतोऽनपत्यः ॥' ३५।५८

'स्फुटवदनविकारात्लक्षितं चित्तदुःखम् ॥' ३६।२०

'क्व पात्रभेदोऽस्ति धनप्रवर्षिणाम् ॥' ३७।३

'बहुरत्ना वसुन्धरा ॥' ४२।३१

'अहो प्रमदहेतवोऽपि सुखयन्ति नो
दुःखितान् ॥' ४२।१०२

'दैवमेव परं लोके धिक् पौरुषमकारणम् ॥' ४३।६८

'सद्भूतस्यापि दोषस्य परकीयस्य भाषणम् ।
पापहेतुरमोघः स्यादसद्भूतस्य किं पुनः ॥' ४५।१५३

'वक्ता श्रोता च पापस्य यत्नात्र फलमश्नुते ।
तदमोघममुत्रास्य वृद्धयर्थमिति बुध्यताम् ॥' ४५।१५६

'त्यजत वाचमसत्यमलोद्धतां
भजत सत्यवचो निरवद्यताम् ।
निजयशो विशदां सगुणोद्यतां
विजयिनीं त्विह विश्वविदोदिताम् ॥' ४५।१५८

'पुण्यस्य किमु दुष्करम् ॥' ४६।१६

'अदेशकालं न हि नर्म शोभते ।।' ५४।६
'क्लिशितधीर्हि जिनेष्वपि शङ्कते ।।' ५५।१४
'भ्रमति हि स्वपतां भुवनं मनः' ५५।२३
'जनानां हि समस्तानां जीवानां नियता मृतिः।।' ६१।२०
क्षमा मूलस्तपो भारो वक्ष्यते क्रोधवह्निना ।।' ६१।६२
'मोक्षसाधनमप्येष तपो दूषयति क्षणात् ।
चतुर्वर्गरिपुः क्रोधः क्रोधः स्वपरनाशकः ।।' ६६।६३
'दुर्वारा हि भवितव्यता ।।' ६१।७७
'अगाढे वाप्यनागाढे मरणे समुपस्थिते ।
न मुह्यन्ति जना जातु जिनशासनभाविताः ।।' ६१।९६
'परस्यापकृतिं कुर्वन् कुर्यादेकत्र जन्मनि ।
पापी परवधं स्वस्य जन्तुर्जन्मनि जन्मनि ।।' ६१।१०१
'कषायवशगः प्राणी हन्ता स्वस्य भवे भवे ।
संसारवर्धनोऽन्येषां भवेद्वा वधको न वा ।।' ६१।१०२
'परं हन्मीति सन्ध्यातं लोहपिण्डमुपाददत् ।
दहत्यात्मानमेवादौ कषायवशगस्तथा ।।' ६१।१०३
'धिक् क्रोधं स्वपरापकारकरणं संसार-
संवर्धनम् ।।' ६१।१०८
'निरस्यति पयस्तृष्णां स्तोकां वेलामिदं पुनः ।
जिनस्मरणपानीयं पीतं तां मूलतोऽस्यति ।।' ६२।२४
'दुर्लङ्घ्या भवितव्यता ।।' ६२।४४
'करोति सज्जनो यत्नं दुर्यशः पापभीरुकः ।
दैवे तु कुटिले तस्य स यत्नं किं करिष्यति ।।' ६२।६४
'सुखं वा यदि वा दुःखं दत्ते कः कस्य संसृतौ ।
मित्रं वा यदि वामित्रं स्वकृतं कर्म तत्त्वतः ।।' ६२।५१
'सुप्तमात्रमपशस्त्रमानतं
मुक्तमानमसकृत् पलायितम् ।
प्रत्यवाययुतमङ्गनां शिशुं
घ्नन्ति शत्रुमपि नो यशोधनाः ।।' ६२।१८
'को न वा पतति वारुणी प्रियः' ६३।२०
'कोऽत्र कस्य बहिरङ्गहिंसकः
स्वान्तरङ्ग शुभकर्म रक्षकम् ।
आयुकर्म ( रेव ) निजत्राणकारणं
तत्क्षये भवति सर्वथा क्षयः ।।' ६३।३९
'सम्पदत्र करिकर्णचञ्चला
संगताः प्रियवियोग दुःखदाः ।
जीवितं मरणदुःखनीरसं
मोसमक्षयमतोऽर्जयेद् बुधः ।।' ६३।७०

## हरिवंशपुराणस्थ

# श्लोकानामकाराद्यनुक्रमः

[ आ ]

[ इ ]

[ ई ]

[ ऐ ]



[ ओ ]



[ क ]

[ ख ]

[ ग ]

[ फ ]



[ ब ]

[ र ]

[ व ]

[ ष ]

[ ह ]

# शब्दानुक्रमणिका

इस स्तम्भमें हरिवंश पुराणमें आगत व्यक्तिवाचक, भौगोलिक पारिभाषिक और कुछ साहित्यिक शब्दोंका अर्थ अवगत कराया गया है। व्यक्तिवाचकके आगे कोष्ठकमें (व्य), भौगोलिकके आगे (भौ) और पारिभाषिक शब्दके आगे (पा) दिया गया है। साहित्यिक शब्द = चिह्न देकर खाली छोड़ दिये गये हैं। इन शब्दोंमें ६०वें सर्गमें आगत तीर्थंकरोंसे सम्बद्ध शब्द संकलित नहीं हैं क्योंकि उनका विवरण पृथक् स्तम्भमें दिया गया है। इसी प्रकार अन्तिम सर्गमें वर्णित आचार्य-परम्पराके नाम भी संगृहीत नहीं हैं क्योंकि उनका प्रस्तावनामें उल्लेख कर दिया गया है। इस ग्रंथमें एक-एक शब्द अनेकों स्थानोंपर प्रयुक्त हुआ है परन्तु उनका एक बार ही उल्लेख किया जा सका है। शब्दोंके आगे सर्ग और श्लोकोंके अंक दिये गये हैं। समानता रखनेवाले वे ही शब्द पुनरुक्त किये गये हैं जिनका भिन्न अर्थ होता है।

[ अ ]

अकम्पन (व्य) कृष्णका पुत्र ४८।७०

अङ्गारक (भौ) देशका नाम ११।६८

अग्निगतिदक्षिणा २२।६६

अङ्गारक (व्य) ज्वलनवेगकी विमला रानीसे उत्पन्न पुत्र १९।८३

अधर्म (पा) जीव और पुद्गल की स्थितिमें कारण एक द्रव्य ७।२

अधर्मास्तिकाय (पा) जीव और पुद्गलके ठहरनेमें सहायक द्रव्य ४।३

अधिकारिणी (पा) एक क्रिया ५८।६७

अधित्यका = पर्वतका ऊपरी मैदान २।३३

अकम्पन (व्य) भगवान् महावीरका अष्टम गणधर ३।४३

अकम्पन (व्य) सात सौ मुनियोंके प्रमुख आचार्य २०।५

अतिथिसंविभाग (पा) शिक्षाव्रतका भेद ५८।१५८

अतिदारुण (व्य) एक भीलका पुत्र २७।१०७

अतिदुःषमा (पा) अवसर्पिणीका छठवाँ काल ७।५९

अजित (व्य) जरासंधका पुत्र ५२।३५

अजित (व्य) द्वितीय तीर्थंकर १३।२६

अटट (पा) चौरासी लाख अटटाङ्गोंका एक अटट ७।२८

अटटाङ्ग (पा) चौरासी लाख वर्षोंका एक अटटाङ्ग ०७।२८

अटनप्रिय = घूमनेको शौकीन १९।३६

अग्निभूति (व्य) पुत्रविशेष ६४।६

अग्निभूति (व्य) भगवान् ऋषभदेवका गणधर १२।५७

अग्निमित्र (व्य) भगवान् ऋषभदेवका गणधर १२।५८

अग्निला (व्य) सोमदेव ब्राह्मणकी स्त्री ४३।१००

अतिनिरुद्ध (भौ) पाँचवीं पृथिवीके प्रथम प्रस्तारसम्बन्धी तम इन्द्रककी पश्चिम दिशामें स्थित महानरक ४।१५६

अजितसेन (व्य) जरासंधका एक दूत ५०।३२

अजितशत्रु (व्य) जरासंधका पुत्र ५२।३५

अजितञ्जय = कृष्णका धनुष ३५।७२

अजितञ्जित = चक्रवर्तीका रथ ११।४

अञ्जनमूलक (भौ) रत्नप्रभाके खर भागका ग्यारहवाँ पटल ४।५३

अञ्जनमूलकूट (भौ) मानुषोत्तरकी पश्चिमदिशाका एक कूट ५।६०४

अजितसेना (व्य) अरिञ्जयपुरके राजा अरिञ्जयकी स्त्री ३४।१८

अतिमुक्तक (व्य) एक मुनि १।८९

अतिपिपास (भौ) प्रथम पृथिवीके प्रथम प्रस्तारसम्बन्धी सीमन्तक इन्द्रककी उत्तर दिशामें स्थित महानरक ४।१५१

अग्निशिखर (व्य) कृष्णका पुत्र ४८।६९

अग्रजन्मा = ब्राह्मण ४३।९९

अग्निला (व्य) एक स्त्री ६४।६

अक्षय (पा) स्फटिक सालका उत्तर गोपुर ५७।६०

अक्षर (पा) श्रुतज्ञानका भेद १०।१२

आक्रन्द (पा) असाता वेदनीयका आस्रव ५८।९३
आगति = तालगत गान्धर्वका एक प्रकार १९।५१
आग्नेय = विद्यास्त्र २५।४७
आचाराङ्ग (पा) द्वादशांगका एक भेद २।९२
आचाम्लवर्धन = व्रत विशेष ३४।९५।९६
आचार्यभक्ति = भावना ३४।१४१
आचिता = व्याप्त ५५।२
आजवञ्जव = संसार १।१३
आज्ञानिक (पा) मिथ्यात्वका एक भेद ५८।१९४
आज्ञाविचय (पा) धर्म्यध्यानका भेद ५६।४९
आज्ञाव्यापादिकी (पा) एकक्रिया ५८।७७
आत्माञ्जन (भौ) पूर्व विदेहका वक्षार गिरि ५।२२९
आत्मप्रवाद (पा) पूर्वगतश्रुतका एक भेद २।९८
आत्रेय (व्य) भार्गवाचार्यका प्रथम शिष्य ४५।४५
आत्रेय (भौ) देश विशेष ३।५
आदित्य विद्याके निकायका नामान्तर २२।५८
आदित्य (व्य) लौकान्तिक देवोंका एक भेद ९।६४
आदित्य (भौ) अनुदिशोंका इन्द्रक ६।५४
आदित्य (भौ) अनुत्तर विमान ६।६४
आदित्य (व्य) लौकान्तिक देवोंकी एक जाति २।४९
आदित्यधर्मा (व्य) जरासंधका पुत्र ५२।३८
आदित्यनगर (भौ) विजयार्धकी उत्तरश्रेणीकी नगरी २२।८५
आदित्यनाग (व्य) जरासंधका पुत्र ५२।३२
आदित्ययशस् (व्य) भरत चक्रवर्तीका पुत्र प्रचलित नाम अर्ककीर्ति १३।१
आदित्याभ (व्य) लान्तवेन्द्र २७।११४
आधि = मानसिक व्यथा ८।२८
आनक (व्य) वसुदेव १।९०
आनकदुन्दुभि (व्य) वसुदेव ५१।७
आनत (भौ) तेरहवाँ स्वर्ग ६।३८
आनत (भौ) आनतस्वर्गका प्रथम इन्द्रक ६।५१
आनन्द (भौ) वि० द० नगरी २२।९३
आनन्द (व्य) एक राजा ५०।१२५
आनन्दा (भौ) नन्दीश्वर द्वीपसे उत्तर दिशासम्बन्धी अञ्जन-गिरिकी पश्चिम दिशामें स्थित वापिका ५।६६४
आनन्दा (व्य) रुचिकगिरिके अंजनकूटपर रहनेवाली देवी ५।७०६
आनन्दा (पा) समवसरणके अशोकवनकी वापिका ५७।३२
आनन्द (भौ) वि० उ० नगरी २२।८९
आनन्द कूट (भौ) गन्धमादन-का एक कूट ५।२१८
आनन्दवती (पा) समवसरणके अशोकवनकी वापिका ५७ ३२
आनन्दपुर (भौ) जरासंधके नष्ट होनेपर यादवोंने जहाँ आनन्द नृत्य किया था५३।३०
आनन्द श्रेष्ठी (व्य) एक सेठ ६०।९७
आनन्दिनी = भेरी ४०।१९
आनयन (पा) देशव्रतका अतिचार ५८।१७८
आन्ध्री = मध्यमग्रामके आश्रित जाति १९।१७७
आप्त = रागादि दोष तथा ज्ञाना-वरणादि घातिया कर्मोंसे रहित १०।११
आप्य = जलकायिक जीव १८।७०
आभियोग्य = देवोंकी एक जाति ३।१३६
आभीर (भौ) देशका नाम ११।६६
आभ्यन्तरपरिग्रह (पा) मिथ्यात्व क्रोध, मान, माया, लोभ तथा हास्यादि ९ नोकषाय-के भेदसे १४ प्रकारका आभ्यन्तर परिग्रह २।२१
आमलक = आँवला ७।६९
आमोद = गन्ध २।३३
आर (भौ) पंकप्रभा पृथिवीके प्रथम पटलका इन्द्रक ४।१२९
आरण (भौ) पन्द्रहवाँ स्वर्ग ६।३८
आरण (भौ) अच्युत स्वर्गका दूसरा इन्द्रक ६।५१
आरण (भौ) पन्द्रहवाँ स्वर्ग ४।१६
आरम्भ (भौ) कार्य करना शुरू करना ५८।८५
आर्य कूष्माण्ड देवी = एक विद्या २२।६४
आर्तध्यान (पा) खोटा ध्यान १ इष्टवियोगज २ अनिष्ट योगज ३ वेदनाजन्य ४ निदान ५६।४
आर्य = विद्याके निकायका नामा-न्तर २२।५८
आर्य (व्य) पवनगिरि और मृगावतीका पुत्र-सुमुखका जीव १५।२४
आर्या = साध्वी २।७०
आर्यवती = एक विद्या २।६५
आर्षभी = षड्ज स्वरसे सम्बद्ध जाति ११।१७४

[ ऊ ]



[ ऋ ]



[ ए ]

गौरमुण्ड (व्य) अमितगति विद्याधरका मित्र २१।२३
गौरिक (भौ) वि० उ० नगरी २२।८८
गौरिक = अदिति देवीके द्वारा दत्त विद्याओंका एक निकाय २२।५७
गौरिक विद्याधर = विद्याधरोंकी एक जाति २६।६
गौरिकूट (भौ) वि० द० नगरी २२।९७
गौरी (व्य) वीतभय नगरके राजा मेरु और चन्द्रमतीकी पुत्री कृष्णकी पट्टराज्ञी ४४।१४
गौरी = एक विद्या २७।१३१
गौरी = एक विद्या २२।६२
ग्राहवती (भौ) विदेह क्षेत्रकी विभङ्गा नदी ५।२३९
ग्राम = समूह २।५७
ग्राम (पा) बाड़ीसे घिरा छोटा गाँव २।३
ग्राम = शारीर स्वरका भेद १९।१४८
ग्राम = वैण स्वरका एक भेद १९।१४७
ग्रैवेयक = हार ११।१३
ग्रैवेयक (भौ) सोलह स्वर्गोंके ऊपर स्थित नौ पटल ३।१५०
ग्रैवेयक स्तूप (पा) समवसरणके स्तूप ५७।१००

[ घ ]

घन = काँसेके झाँझ मंजीरा आदि १९।१४२
घनवात (पा) एक वातवलय ४।३३
घनोदधि (पा) एक वातवलय ४।३३
घर्मा (भौ) रत्नप्रभाका रूढ़ि नाम ४।४६
घर्मा (भौ) रत्नप्रभा पृथिवी ४।२१८
घाट (भौ) शर्कराप्रभा पृथिवीके पञ्चम प्रस्तारका इन्द्रक-बिल ४।१०९
घातिचतुष्क (पा) ज्ञानावरण, दर्शनावरण, मोहनीय और अन्तराय इन चार कर्मोंका समूह २।५९
घृतवर द्वीप (भौ) छठवाँ द्वीप ५।६१५
घृतवर समुद्र (भौ) छठवाँ समुद्र ५।६१५
घोष (पा) अहीरोंकी बसति २।३

[ च ]

चक्र (भौ) सानत्कुमार युगलका सातवाँ इन्द्रक ६।४८
चक्रपाणि = कृष्ण ३५।३९
चक्रपाणिजिनार = चक्रवर्ती और तीर्थंकर पदके धारक अठारहवें अरनाथ जिनेन्द्र १।२०
चक्रपुर (भौ) एक नगर २७।८९
चक्रवर्तिन् (वि) छहखण्ड पृथिवीके स्वामी १।१९
चक्रवाक (भौ) वि० द० नगरी २२।९३
चक्रव्यूह (पा) सेनाके निवेशका एक प्रकार ५०।१०३-१११
चक्रा (भौ) विदेहकी एक नगरी ५।२६३
चक्रायुध (व्य) शान्तिनाथका प्रथम गणधर ६०।३४८
चक्रायुध (व्य) चक्रपुरके राजा अपराजित और सुन्दरीका पुत्र २७।९०
चक्री = श्रीकृष्ण नारायण ५४।३०
चक्रेश (वि) चक्ररत्नके स्वामी चक्रवर्ती १।१८
चक्षुष्मान् (व्य) मानुषोत्तर पर्वतका रक्षक देव ५।६३९
चक्षुष्मान् (व्य) आठवाँ कुलकर ७।१५७
चञ्चत् (भौ) सौधर्म युगलका ग्यारहवाँ इन्द्रक ६।४५
चञ्चला = बिजली १५।१७
चण्डरोचिष् = सूर्य ३।३४
चण्डवाण (व्य) एक व्याध ६०।१११
चण्डवेग (व्य) विद्युद्वेगका पुत्र २५।४०
चण्डवेगा (भौ) वरुण पर्वतके समीप पञ्च नदोंके समागमकी एक नदी २७।१४
चतुरङ्ग (वि) हाथी, घोड़ा, रथ, पैदल सिपाही इन चार अङ्गोंसे सहित, सेना २।७१
चतुर्थक = एक उपवास ३४।१२५
चतुर्थ काल (पा) सुषमा काल १।२६
चतुर्दश पूर्विन् = उत्पाद पूर्व आदि १४ पूर्वोंके ज्ञाता १।५८
चतुर्मुख (व्य) सातवाँ नारद ६०।५४८
चतुर्विंशतिस्तव (पा) अङ्गबाह्य श्रुतका एक भेद २।१०२
चतुरस्र = चौकोन ३।५३
चतुरस्रका = बत्तीस ५।२४४
चतुरनुयोग (पा) १ प्रथमानुयोग, २ करणानुयोग, ३ चरणानुयोग, ४ द्रव्यानुयोग ५८।४
चतुष्क = चौक ५।२६६
चतुस्त्रिंशद् महाद्भुत = चौंतीस अतिशय १० जन्मके १० केवलज्ञानके १४ देवकृत २।६७

दुःखहरणविधि = व्रतविशेष ३४।११७
दुग्धवारिधि (भौ) क्षीरसमुद्र नामका पाँचवाँ समुद्र २।५३
दुन्दुभि = दुन्दुभि नामका वर्ष १९।२२
दुर्ग (भौ) देशका नाम ११।७१
दुर्जय (व्य) जरासंधका पुत्र ५२।३७
दुर्दर्श (व्य) पूरणका पुत्र ४८।५१
दुर्धर (व्य) जरासंधका पुत्र ५२।३१
दुर्धर (व्य) राजा उग्रसेनका पुत्र ४८।३९
दुर्धर (व्य) पूरणका पुत्र ४८।५१
दुर्भग = भाग्यहीन १८।१२८
दुर्मुख (व्य) जरासंधका पुत्र ५२।३७
दुर्मुख (व्य) पूरणका पुत्र ४८।५१
दुर्मुख (व्य) वसुदेव और अवन्ती का पुत्र ४८।६४
दुर्मुख (व्य) एक राजा ५०।८३
दुर्मुख (व्य) वसुदेवका पुत्र ५०।११५
दुर्योधन (व्य) कौरवाग्रज हस्तिनापुरका राजा ४३।२०
दुर्विध = दरिद्र १८।१२७
दुःशासन (व्य) एक राजा (कौरव) ५०।८४
दुःषमा (पा) अवसर्पिणीका पाँचवाँ काल ७।५९
दुष्पक्वाहार (पा) भोगोपभोगका अतिचार ५८।१८२
दुष्पूर (व्य) पूरणका पुत्र ४८।५१
दूषण (पा) ज्ञाता और दर्शनावरणका आस्रव ५८।९२
दृढधर्मा (व्य) हृदिकका पुत्र ४८।४२
दृढनेमि (व्य) समुद्रविजयका पुत्र ४८।४३
दृढबन्ध (व्य) एक राजा ५०।१२६
दृढमुष्टि (व्य) राजा वृषभध्वजका योद्धा ३३।१०३
दृढमुष्टि (व्य) वसुदेव-मदनवेगाका पुत्र ५०।११६
दृढवर्मा (व्य) एक राजा ५०।१३२
दृढव्रत (व्य) समुद्रविजयके भाई अक्षोभ्यका पुत्र ४८।४५
दृढरथ (व्य) भगवान् ऋषभदेवका गणधर १२।५५
दृढरथ (व्य) बृहद्रथका पुत्र १८।१८
दृढरथ (व्य) नरवरका पुत्र १८।१८
दृढरथ (व्य) राजा मेघरथ और सुभद्राका पुत्र १८।११२
दृढायुध (व्य) वैदिशपुरका युवराज ४५।१०७
दृति = मशक ४३।१२२
दृष्टिवादाङ्ग (पा) द्वादशाङ्गका एक भेद
दृष्टिमोह (पा) सम्यग्दर्शनको घातनेवाला दर्शनमोह २।११३
दृष्टिमुष्टि (व्य) वसुदेव और मदनवेगाका पुत्र ४८।६१
दृष्टिविष = सर्पविशेष ११।९४
देव (व्य) देवनन्दी, अपर नाम पूज्यपाद आचार्य १।३१
देवकी (व्य) कंसकी बहिन जो वसुदेवको बिवाही गयी ३३।२९
देवकुरु (भौ) सुमेरु और निषधके बीचमें स्थित प्रदेश, जहाँ भोगभूमिकी रचना है ५।१६७
देवकुरु (भौ) निषध पर्वतके उत्तरकी ओर नदीके मध्यमें स्थित एक ह्रद ५।१९६
देवकुरुकूट (भौ) सौमनस्य पर्वतका एक कूट ५।२२१
देवकुरुकूट (भौ) विद्युत्प्रभ पर्वतका एक कूट ५।२२२
देवगर्भ (व्य) बिन्दुसारका पुत्र १८।२०
देवच्छन्द (भौ) अकृत्रिम चैत्यालयोंका गर्भगृह ५।३६०
देवदत्त (व्य) राजा अमरका पुत्र १७।३३
देवदत्त (व्य) अर्जुनके शङ्खका नाम ५१।२०
देवदत्त (व्य) जरासंधका पुत्र ५२।३६
देवदत्त (व्य) कृष्णका पुत्र ४८।७१
देवदेव (व्य) आगामी तीर्थंकर ६०।५५९
देवपाल (व्य) देवकीका पुत्र ३३।१७०
देवपाल (व्य) धनदत्त और नन्दयशाका पुत्र १८।११४
देवमति (व्य) देविलकी स्त्री ६०।४३
देवनन्द (व्य) राजा गङ्गदेवका पुत्र ३३।१६३
देवनन्द (व्य) बलदेवका पुत्र ४८।६७
देवरमण (भौ) मेरुका एक वन ५।३०७
देववर (भौ) अन्तिम सोलह द्वीपोंमें चौदहवाँ द्वीप ५।६२५
देवशर्मा (व्य) भगवान् ऋषभदेवका गणधर १२।५५
देवशर्मा (व्य) एक राजा ५०।८५

[ ध ]

निर्वर्तना (पा) अजीवाधिकरण आस्रवका भेद ५८।८६
निर्विचिकित्सा = बिना किसी ग्लानिके १८।१६५
निर्वाण = मोक्ष १।१२५
निर्वाण (पा) आग्रायणी पूर्वकी वस्तु १०।८०
निर्विण्ण = विरक्त १।१२१
निर्वृति (व्य) प्रतिमाओंके समीप विद्यमान एक देवी ५।३६३
निर्वृति = एक विद्या २२।६५
निर्वृत्ति (पा) इन्द्रियाकार पुद्गल का परिणमन १८।८५
निशान्त = घर ३५।१
निशान्त = प्रातःकाल ३५।११
निशुम्भ (व्य) चौथा प्रतिनारायण ६०।२९१
निश्चयकाल (पा) लोकाकाशके प्रत्येक प्रदेशपर स्थित अमूर्तिक कालाणु ७।३
निष्कषाय (व्य) आगामी तीर्थंकर ६०।५६०
निषद्यका (पा) = अङ्ग बाह्यश्रुत का एक भेद २।१०५
निषध (व्य) निषध देशका राजा ५०।१२४
निषध (भौ) जम्बूद्वीपका तीसरा कुलाचल ५।१५
निषध (भौ) निषध पर्वतसे उत्तर की ओर नदीके मध्य स्थित एक ह्रद ५।१९६
निषध (भौ) नन्दनवनका एक कूट ५।३२९
निषध (व्य) एक राजा ५०।८३
निषध (व्य) बलदेवका पुत्र ४८।६६
निषध कूट (भौ) निषधाचलका दूसरा कूट ५।८८
निषाद = एक स्वर १९।१५३
निषाद = भील ३५।६
निषादजा = षड्ज स्वरसे सम्बन्ध रखने वाली जाति १९।१७४
निष्कम्प (व्य) विजयका पुत्र ४८।४८
निष्क्रमण = दीक्षाकल्याणक २।५५
निष्काम = तालगत गान्धर्वका एक प्रकार १९।१५०
निष्कान्त = दीक्षित हो गया १८।१७८
निसर्गक्रिया (पा) एक क्रिया ५८।७५
निसर्ग (पा) अजीवाधिकरण आस्रवका भेद ५८।८६
निसृष्ट (भौ) चौथी पृथिवीके प्रथम प्रस्तारसम्बन्धी आर इन्द्रकको पूर्व दिशामें स्थित महानरक ४।१५५
निहतशत्रु (व्य) शतधनुके वंश का एक राजा १८।२१
निह्नव (पा) ज्ञाना० और दर्शना० का आस्रव ५८।९२
नील (भौ) छठी पृथिवीके प्रथम प्रस्तारसम्बन्धी हिम इन्द्रक की पूर्व दिशामें स्थित महा नरक ४।१५७
नील (व्य) नीलवान् विद्याधरका पुत्र २३।४
नील (भौ) जम्बूद्वीपका छठा कुलाचल ५।१५
नीलक (व्य) रुचकगिरिके श्रीवृक्ष कूटका निवासी देव ५।७०२
नीलकण्ठ (व्य) नीलका पुत्र २३।७
नीलकण्ठ (व्य) आगामी प्रतिनारायण ६०।५७०
नीलकण्ठ (व्य) एक विद्याधर राजा २५।६३
नीलकूट (भौ) नील कुलाचलका दूसरा कूट ५।९९
नीलगुहा (भौ) राजगृहके समीपवर्ती एक गुफा ६०।३७
नीलयशा (व्य) सिंहदंष्ट्र और नीलाञ्जनाकी पुत्री २२।११३
नीलयशा (व्य) वसुदेवकी स्त्री १।८२
नीलाञ्जना (व्य) नीलवान् विद्याधरकी पुत्री २३।४
नीललेश्या = लेश्याका एक भेद ४।३४३
नीलाञ्जना (व्य) सिंहदंष्ट्रकी स्त्री २२।११३
नीलाञ्जना (व्य) इन्द्रकी नर्तकी ९।४७
नीलवान् (व्य) शकटामुख नगर का स्वामी विद्याधर २३।३
नीलवान् (भौ) नील कुलाचलसे साढ़े पाँच-सौ योजन दूर नदीके मध्यमें स्थित एक ह्रद ५।१९४

[ प ]

पङ्क (भौ) छठी पृथिवीके हिम नामक इन्द्रकी दक्षिण दिशामें स्थित महानरक ४।१५७
पङ्कप्रभा (भौ) चौथी पृथिवी ४।४४
पङ्कबहुल (भौ) रत्नप्रभा पृथिवीका दूसरा भाग ४।४८
पक्ष (पा) व्यवहार कालका भेद १५ दिनका पक्ष होता है ७।२१
पण्डक = नपुंसक ३।११३
पञ्चकल्याणविधि (पा) एक व्रतका नाम ३४।१११
पञ्चम (पा) एक स्वरका नाम १९।१५३

पूर्णप्रभ (व्य) इक्षुवर द्वीपका रक्षक देव ५।६४३

पूर्णचन्द्र (व्य) रामदत्ताका पुत्र, सिंहचन्द्रका अनुज २७।४७

पूर्णभद्रकूट (भौ) ऐरावतके विजयार्ध पर्वतका एक कूट ५।१११

पूर्णभद्रकूट (भौ) माल्यवान् पर्वतका एक कूट ५।२२०

पूर्णा (भौ) एक वापिका ५८।७३

पूर्व (पा) श्रुतज्ञानका भेद १०।१३

पूर्व (पा) चौरासी लाख पूर्वाङ्ग-का एक पूर्व होता है ७।२५

पूर्वगत (पा) दृष्टिवाद नामक बारहवें अङ्गका एक भेद २।९६

पूर्वविदेहकूट (भौ) नील पर्वतका एक कूट ५।९९

पूर्वपक्ष = शुक्लपक्ष २१।१३६

पूर्वसमास (पा) श्रुतज्ञानका भेद १०।१३

पूर्वाङ्ग (पा) चौरासी लाख वर्षोंका एक पूर्वाङ्ग होता है ७।२४

पूर्वान्त (पा) आग्रायणीय पूर्वकी एक वस्तु १०।७८

पृथक्त्ववितर्कवीचार (पा) शुक्ल ध्यानका एक भेद ५६।५४

पृथिवी (व्य) एक दिक्कुमारी देवी ८।११०

पृथिवी (व्य) वि० द० श्रेणी गान्धारदेशके गन्धसमृद्ध नगरके राजा गन्धारकी स्त्री ३०।७

पृथिवीकाय (पा) एकेन्द्रियजीवों-का एक भेद, मिट्टी पाषाण आदि रूप ३।१२१

पृथु (व्य) एक राजा ४५।१४

पैशुन्यमाषा (पा) एक भाषाका भेद १०।९३

पोदनपुर (भौ) एक नगर २७।५५

पौण्ड्र (भौ) एक देश ११।६८

पौण्ड्र (व्य) एक राजा ३१।२८

पौण्ड्र (व्य) वसुदेवका पुत्र ४८।५९

पौण्ड्रा (व्य) वसुदेवकी स्त्री ४८।५९

पौरवी (पा) एक मूर्च्छनाका भेद १९।१६३

पौलोम (व्य) राजा पुलोमका पुत्र १७।२५

प्रकाम (व्य) आगामी रुद्र ६०।५७१

प्रकीर्णक (पा) अङ्गबाह्यश्रुत-का भेद १०।१२५

प्रकृतिद्युति (व्य) एक राजा ५०।१२४

प्रकृति (पा) आग्रायणीयपूर्वकी पञ्चमवस्तुके बीस प्राभृतों-में-से कर्मप्रकृति प्राभृतके चौबीस अनुयोग द्वारोंमें एक अनुयोगद्वार १०।८२

प्रक्रम (पा) कर्मप्रकृति वस्तुका एक अनुयोगद्वार १०।८३

प्रचण्डवाहन (व्य) त्रिशृङ्ग नगर-का राजा ४५।९६

प्रचला (पा) दर्शनावरणका भेद ५६।९७

प्रचला-प्रचला (पा) दर्शनावरण-कर्मका एक भेद ५६।९१

प्रच्छाल (भौ) एक देश ३।६

प्रजाग (प्रयाग) (भौ) भगवान् ऋषभदेवका दीक्षास्थान ९।९६

प्रजापति (व्य) भगवान् ऋषभ-देवका एक गणधर १२।६५

प्रज्ञप्ति = एक विद्या २७।१३१

प्रतिभाख्या (व्य) एक दिक्कुमारी देवी ८।१०८

प्रणिधि (व्य) एक देवी ३८।३३

प्रतिपत्तिसमास (पा) श्रुत-ज्ञानका भेद १०।१२

प्रतिष्ठापनिका (पा) एक सीमित निर्जन्तु स्थानमें मलमूत्र छोड़ना २।१२६

प्रतिष्ठित (व्य) एक राजा ४५।१२

प्रतिसर (व्य) एक राजा ४५।२९

प्रतीहारी = द्वारपालिनी २३।१

प्रतीत्य सत्य (पा) सत्यवचन-का एक भेद १०।१०१

प्रत्याख्यान पूर्व (पा) द्वादशाङ्ग-का एक भेद २।९९

प्रत्येक (पा) नामकर्मका एक भेद ५६।१०४

प्रथमानुयोग (पा) द्वादशाङ्गका एक भेद २।९६

प्रदीपाङ्ग (भौ) एक प्रकारका कल्पवृक्ष ७।८०

प्रदेश (पा) आकाशद्रव्यका सब-से छोटा भाग ७।१७

प्रदोष (पा) ज्ञानावरण और दर्शनावरणका आस्रव ५८।९२

प्रद्युम्न (व्य) श्रीकृष्ण रुक्मिणी-का पुत्र ११।००

प्रद्युम्न (व्य) श्रीकृष्ण रुक्मिणी का पुत्र ४३।६१

प्रबोध (भौ) एक स्तूपका नाम ५७।१०६

प्रभङ्कर (भौ) सौधर्मस्वर्गका एक पटल ६।४७

प्रभङ्करा (भौ) विदेहकी एक नगरी ५।२५९

प्रभञ्जन (व्य) एक विद्याधर २२।१०४

[ म ]

योगदुष्प्रणिधान (पा) सामायिक व्रतके अतिचार, इसके तीन भेद हैं ५८।१८०

योजन (पा) आठ हजार दण्डका एक योजन ७।४६

योजन (पा) अकृत्रिम चीजोंके मापमें दो हजार कोशका एक योजन होता है और कृत्रिम चीजोंके मापमें चार कोशका ४।३६

योजनगन्धा (व्य) शन्तनुकी स्त्री ४५।३१

योनिविकल्प = सचित्त, अचित्त, सचित्ताचित्त, शीत, उष्ण, शीतोष्ण, संवृत, विवृत, संवृत, विवृत ये नौ योनियाँ २।११६

योषित् = स्त्री २।८

[ र ]

रक्तकम्बला (भौ) पाण्डुकवनके वायव्यमें स्थित शिला ५।३४७

रौरव (भौ) सातवीं पृथिवीके अप्रतिष्ठान इन्द्रकको दक्षिण दिशामें स्थित महानरक ४।१५

रुक्मि कूट (भौ) रुक्मिकुलाचलका दूसरा कूट ५।१०२

रुक्मिन् (भौ) जम्बूद्वीपका छठा कुलाचल ५।१५

रवि (व्य) राजा वसुका पुत्र १७।५९

रोहिणी (पा) पाँच-सौ महाविद्याओंमें-से एक १०।११५

रोहिणी (व्य) अरिष्टपुरके राजा रुधिरकी पुत्री ३१।११

रौरुक (भौ) रत्नप्रभा पृथिवीके तृतीय प्रस्तारका इन्द्रक बिल ४।७६

रूपगता (पा) दृष्टिवाद अङ्गके चूलिकाभेदका उपभेद १०।१२३

रूपसत्य (पा) दश प्रकारके सत्योंमें-से एक सत्य १०।९९

रूपवर (भौ) अन्तिम सोलह द्वीपोंमें सातवाँ द्वीप ५।६२३

रोहितकूट (भौ) हिमवत् कुलाचलका सातवाँ कूट ५।५४

रोहितास्कूट (भौ) महा हिमवत् कुलाचलका चौथा कूट ५।७१

राजीमती (व्य) भगवान् नेमिनाथका जिसके साथ विवाह होनेवाला था १।११४

रम्या (भौ) पूर्वविदेहका एक देश ५।२४७

रम्यक (भौ) जम्बूद्वीपके नील और रुक्मिकुलाचलके मध्यमें स्थित पाँचवाँ क्षेत्र ५।१३

रोहिणी (व्य) वसुदेवकी स्त्री १।८६

रोहिणी = एक विद्या २७।१३१

रोहित, रोहिताङ्क, (व्य) लवणसमुद्रमें उदक और उदवास पर्वतोंके निवासी दो देव ५।४६३

रोहितास्या (भौ) एक महानदी ५।१२३

रोह्या (रोहित) (भौ) चौदह महानदियोंमें एक नदी ५।१२३

रेवती (व्य) अरिष्टपुरनिवासी रेवतकी पुत्री बलदेवकी स्त्री ४४।४१

रेवती (व्य) एक धाय ३३।१४७

रवि (व्य) रविषेणाचार्य १।३४

रेवत (व्य) अरिष्टपुरके राजा हिरण्यनाभका बड़ा भाई ४४।४०

रमणीया (भौ) पूर्वविदेहका एक देश ५।२४७

रम्यककूट (भौ) नीलकुलाचलका आठवाँ कूट ५।१०१

रम्यककूट (भौ) रुक्मिकुलाचलका तीसरा कूट ५।१०२

रम्यका (भौ) पूर्वविदेहका एक देश ५।२४७

रम्यपार्वतेय (भौ) वि० उ० नगरी २२।९८

रुक्मी (व्य) कुण्डिनपुरके राजा भीष्मका पुत्र रुक्मिणीका भाई ४२।३४

रुक्मी (व्य) एक राजा ५०।७८

रुक्मिणी (व्य) कुण्डिनपुरके राजा भीष्मकी पुत्री कृष्णकी पट्टरानी ४२।३४

रजोबहुल = पापसे युक्त, पक्षमें धूलिसे परिपूर्ण

रैवतकगिरि = गिरनार पर्वत ४२।९६

रोचनकूट (भौ) मेरुसे उत्तर सीता नदीके पूर्व तटपर स्थित एक कूट ५।२०८

रजत, रजतप्रभ (भौ) कुण्डलगिरिके दक्षिण दिशासम्बन्धी कूट ५।६९१

रजत (भौ) नन्दनवनका एक कूट ५।३२९

रजत (भौ) रुचिकगिरिका उत्तर दिशासम्बन्धी कूट ५।७१६

रजतकूट (भौ) मानुषोत्तरकी पश्चिम दिशाका एक कूट ५।६०५

रजक (भौ) नन्दनवनका एक कूट ५।३२९

रघूत्तम (व्य) रामचन्द्रजी ४१।२२

रङ्गसेना (व्य) चन्दनवन नगर की एक गणिका २१।२६

रक्तोदा (भौ) एक महानदी ५।१२९

रक्ताकूट (भौ) शिखरिकुलाचल का पाँचवाँ कूट ५।१०६

रक्तगान्धारी = मध्यम ग्रामके आश्रित जाति १९।१७६

रक्तपञ्चमी = मध्यमग्रामके आश्रित जाति १९।१७६

रक्तवती कूट (भौ) शिखरि-कुलाचलका आठवाँ कूट ५।१०७

रक्ता (भौ) एक महानदी ५।१२५

रजनी = षड्जस्वरकी मूर्च्छना १९।१६१

रजवीर्य (व्य) अन्धकवृष्णिके पूर्वभवोंसे सम्बन्ध रखने-वाला एक राजा १८।९७

रोमशैल्य (व्य) बलदेवका पुत्र ४८।६८

रैवतक (भौ) गिरनार पर्वत ५५।५९

रक्ता (भौ) पाण्डुकवनके नैर्ऋत्य में स्थित शिला ५।३४७

[ ल ]

लक्षण (पा) अष्टाङ्ग निमित्तका एक अङ्ग १०।११७

लक्षपर्वा = एक विद्या २२।६७

लक्ष्मणा (व्य) सिंहल द्वीपके श्लक्ष्णरोम राजाकी पुत्री, कृष्णकी एक पट्टराज्ञी ४४।२०

लक्ष्मी (व्य) पुण्डरीक सरोवरमें रहनेवाली देवी ५।१३०

लक्ष्मीकूट (भौ) वि० द० नगरी २२।९७

लक्ष्मीकूट (भौ) शिखरिकुला-चलका छठा कूट ५।१०६

लक्ष्मीग्राम (भौ) एक ग्राम ६०।२६

लक्ष्मीमती (व्य) राजा सोमप्रभ-की स्त्री ९।१७९

लक्ष्मीमती (व्य) महापद्म चक्र-वर्तीकी स्त्री, पद्मकी माता २०।१४

लक्ष्मीमती (व्य) सोमदेवकी स्त्री ब्राह्मणी ६०।२७

लक्ष्मीमती (व्य) युधिष्ठिरकी स्त्री ४७।१८

लक्ष्मीमती (व्य) रुचिकगिरिके रुचक कूटपर रहनेवाली देवी ५।७०९

लघु = शीघ्र ३८।२३

लता (पा) चौरासी लाख लताङ्गों-की एक लता होती है ७।२९

लताङ्ग (पा) चौरासी लाख ऊहों-का एक लताङ्ग ७।३०

लज्जाभिमान (व्य) वज्रबाहुका पुत्र १८।३

लब्धि (पा) क्षयोपशम, विशुद्धि, प्रायोग्य, देशना तथा करण ये पाँच लब्धियाँ ३।१४१

लब्धि (पा) ज्ञानावरण कर्मके क्षयोपशमसे प्रकट हुई देखने आदिकी भावेन्द्रिय रूप शक्ति १८।८५

लम्बुसा (व्य) रुचिकगिरिके स्फटिक कूटपर रहनेवाली देवी ५।७१५

लय = तालगत गान्धर्वका एक प्रकार १९।१५१

ललिताङ्ग (व्य) भगवान् ऋषभ-देवका पूर्व भव ९।५८

ललक (भौ) तमःप्रभा पृथिवीके तृतीय प्रस्तारका इन्द्रक बिल ४।१४७

लव (पा) सात स्तोकोंका एक लव होता है ७।२०

लवणार्णव (भौ) लवणसमुद्र ५।४३०

लाङ्गल (भौ) सानत्कुमार युगल-का पाँचवाँ इन्द्रक ६।४८

लाङ्गलावर्ता (भौ) पश्चिमविदेह-का एक देश ५।२४५

लान्तव (भौ) सातवाँ स्वर्ग ६।३७

लान्तव (भौ) लान्तव युगलका दूसरा इन्द्रक ६।५०

लिक्षा (पा) आठ बालाग्रोंकी एक लिक्षा ७।४०

लेप (भौ) देवोंका उत्पत्तिस्थान ५।४०३

लेश्या (पा) आग्रायणी पूर्वके चतुर्थ प्राभृतका योगद्वार १०।८३

लेश्या कर्म (पा) आग्रायणी पूर्व-के चतुर्थ प्राभृतका योगद्वार १०।८३

लेश्या परिणाम (पा) आग्रायणी पूर्वके चतुर्थ प्राभृतका योग-द्वार १०।८४

लोक (पा) अनन्त आकाशके मध्यमें स्थित पुरुषाकार १४ राजुप्रमाण आकाश ४।४

लोक पूरण (पा) लोक पूरण समुद्घातका चौथा चरण ५६।७४

लोकबिन्दुसार (पा) पूर्वगत श्रुतका एक भेद २।१००

लोकसंस्थान = लोकका आकार १।७१

लोकस्तूप (पा) समवसरणके स्तूप ५७।९४

लोकाभिनन्दन ( वि ) जनसमूह-को आनन्दित करनेवाले १।६

विद्युत्प्रभा (व्य) [illegible] स्त्री २७।१२१
विद्युद्वाह (व्य) विद्युत्वान्का पुत्र १३।२४
विद्यानुवाद (पा) पूर्वगत श्रुतका एक भेद २।९९
विद्युन्मुख (व्य) वज्रवान्का पुत्र १३।२४
विद्युन्मति (व्य) विद्युद्वेगकी स्त्री ६०।८९
विद्युद्दाढ़ (व्य) विद्युद्दंष्ट्रका पुत्र १३।२४
विद्युन्माली (व्य) जरासन्धका पुत्र ५२।३५
विद्रावण (व्य) रावणका पुत्र ४५।४७
विद्रुत = भाग गयीं ५१।४२
विद्रुम (व्य) बलदेवका पुत्र ४८।६७
विनमि (व्य) भगवान् वृषभदेवके सालेका पुत्र ९।१२८
विनमि (व्य) वृषभदेवका गणधर १२।६८
विनयदत्त (व्य) एक मुनि ४६।५५
विनयश्री (व्य) अपराजितकी पुत्री ६०।१०५
विनयश्री (व्य) रुद्रदत्तकी स्त्री ६०।८८
विनयसम्पन्नता = भावना ३४।१३३
विनया (व्य) सुराष्ट्र देशकी अजापुरी नगरीके राजा राष्ट्रवर्धनकी स्त्री ४४।२६
विनिहात्र (भौ) देशका नाम ११।७४
विनीत (व्य) वृषभदेवका गणधर १२।६३
विनीता (भौ) अयोध्या ११।५६
विनेय = शिष्य २।१०३
विन्दुसार (व्य) वज्रप्रभुका पुत्र १८।२०
विन्ध्य (भौ) दूसरी पृथिवीसम्बन्धी प्रथम प्रस्तारके इन्द्रक बिलकी दक्षिण दिशामें स्थित महा भयानक नरक ४।१५३
विन्ध्यसेन (व्य) वसुन्धरपुरका राजा ४५।७०
विपञ्ची = वीणा १९।७७
विपश्चित् = विद्वान् २२।१०९
विपाकविचय (पा) धर्म्यध्यानका एक भेद ५६।४५
विपाकसूत्राङ्ग (पा) द्वादशाङ्गका एक भेद २।९४
विपुल (व्य) आगामी तीर्थंकर ६०।५६०
विपुल (भौ) राजगृहीकी एक पहाड़ीका नाम ३।५४
विपुलबुद्धि = विपुलमति मनःपर्ययज्ञानी ३।४८
विपुलमति (पा) मनःपर्ययज्ञानका एक भेद १०।१५३
विपुलवाहन (व्य) सातवाँ कुलकर ७।१५६
विपृथु (व्य) एक राजा ५०।१२६
विप्रकृष्ट = दूरवर्ती १।५४
विभक्ति = पदगत गान्धर्वकी विधि १९।१४९
विभीषण (व्य) नारायण (रत्नायुधका जीव) २७।११२
विभु (व्य) प्रभुका पुत्र १३।११
विभ्रान्त (भौ) रत्नप्रभा पृथिवीके प्रस्तारका इन्द्रक बिल ४।७७
विमल (भौ) रुचिकगिरिका दक्षिण दिशासम्बन्धी कूट ५।७०९
विमल (पा) स्फटिकसालका पूर्व गोपुर ५७।५७
विमल (भौ) वि. उ. नगरी २२।९०
विमल (व्य) समुद्रविजयका मन्त्री ५०।४९
विमल (भौ) रुचिकगिरिका पूर्वदिशासम्बन्धी एक विशिष्ट कूट ५।७१९
विमल (भौ) सौधर्म युगलका दूसरा इन्द्रकपटल ६।४४
विमल (व्य) तेरहवें तीर्थंकर १।१५
विमलप्रभ (व्य) अरिंजरसमुद्रके रक्षक देव ५।६४२
विमल कूट (भौ) सौमनस्य पर्वतका एक कूट ५।२२१
विमानपङ्क्तिव्रत = एक व्रतविशेष ३४।८६
विमलवाहन (व्य) आगामी चक्रवर्ती ६०।५६५
विमलवाहन (व्य) विदेहके एक तीर्थंकर ३४।८
विमलसंज्ञ (व्य) आगामी तीर्थंकर ६०।५६२
विमलप्रभा (व्य) त्रिशृङ्गपुरके राजा प्रचण्डवाहनकी स्त्री ४५।९६
विमलश्री (व्य) श्रीधर और श्रीमतीकी पुत्री ६०।११७
विमला (व्य) ज्वलनवेगकी स्त्री १९।८३
विमर्दन (भौ) पाँचवीं पृथिवीके प्रथम प्रस्तारसम्बन्धी तमइन्द्रककी दक्षिण दिशामें स्थित महानरक ४।१५६
विमानपङ्क्तिवैराज्य = व्रतविशेष ३४।१२९
विमुक्ति = मोक्ष १।५
विरजा (भौ) विदेहकी एक नगरी ५।२६२

[ श ]

श्रीमती (व्य) रुक्मिणीकी माता ६०।३९
श्रीमती (व्य) पद्मनाभकी स्त्री ६०।१२१
श्रीमती (व्य) अशोककी पत्नी ६०।६९
श्रीमती = उज्जयिनीके राजा श्रीधर्माकी स्त्री २०।३
श्रीमती (व्य) नागपुरके राजा श्रीचन्द्रकी स्त्री ३४।४३
श्रीमती (व्य) राजा सूर्यकी स्त्री, कुन्थुनाथकी माता ४५।२०
श्रीमहिता (भौ) मेरुके वायव्यमें स्थित एक वापी ५।३४४
श्रीमान् (व्य) जरासन्धका पुत्र ५२।३३
श्रेयान् (व्य) हस्तिनापुरके राजा सोमप्रभका छोटा भाई ९।१५८
श्रेयान् (व्य) हस्तिनापुरके राजा सोमप्रभका भाई ४५।७
श्रीवर (व्य) पुष्करवर द्वीपका रक्षक देव ५।६४०
श्रीवर्द्धमान (वि) अनन्तचतुष्टयरूप लक्ष्मीसे वृद्धिको प्राप्त १।२
श्रीवृक्ष (भौ) रुचकगिरिकी पश्चिम दिशाका कूट ५।७०२
श्रीवृक्ष (व्य) कुण्डलगिरिके मार्ग कूटका निवासी देव ५।६९३
श्रीवसु (व्य) कुरुवंशका एक राजा ४५।२६
श्रीव्रत (व्य) कुरुवंशका एक राजा ४५।२९
श्रीश्रेयस् (व्य) लक्ष्मीसे युक्त ग्यारहवें तीर्थंकर १।१३
श्रीषेण (व्य) आगामी चक्रवर्ती ६०।५६४
श्रुतदेवी (व्य) प्रतिमाओंके पास विद्यमान एक देवी ५।३६३
श्रुतविधि = व्रतविशेष ३४।९७
श्रुतसागर (व्य) एक मुनि २७।९९
श्रुति = वैणस्वरका एक भेद १९।१४७
श्रेणिक (व्य) मगध देशके राजा अपर नाम बिम्बसार १।७६
श्रेणिबद्ध (भौ) रत्नप्रभा आदि पृथिवियोंके पटलोंमें पंक्तिबद्ध बिल ४।१०३

[ ष ]

षट (भौ) पङ्कप्रभा पृथिवीके षष्ठ प्रस्तारका इन्द्रक बिल ४।१३४
षटषट (भौ) पङ्कप्रभा पृथिवीके सप्तम प्रस्तारका इन्द्रक बिल ४।१३५
षडावश्यक (पा) मुनियोंके मूल गुण:—समता, वन्दना, स्तुति, प्रतिक्रमण, स्वाध्याय और कायोत्सर्ग""ये छह आवश्यक हैं २।१२८
षड्ज = स्वरका एक भेद १९।१५३
षड्जकैशिकी = षड्ज स्वरसे सम्बद्ध जाति १९।१७४
षड्जमध्या = षड्जस्वरसे सम्बद्ध जाति १९।१७४
षड्जीव निकाय = पृथिवीकायिकादि पाँच स्थावर और एक त्रस २।११७
षष्ठ = बेला—दो दिनका उपवास २।५८
षाड्जी = षड्जस्वरसे सम्बद्ध जाति १९।१७४
षाडव = चौदह मूर्च्छनाओंका एक स्वर १९।१६९
षोडशार्द्ध = आठ २।८३

[ स ]

सककापिर (भौ) देशका नाम ११।६९
सकन्दर्पप्रिय = कामीजनोंको प्रिय ४२।२१
सकलभूतदया (पा) सातावेदनीयका आस्रव ५८।९४
सक्ति = लगाव ३।९
सङ्ग (व्य) एक मुनि १८।१३३
सगर (व्य) एक राजा २३।५०
सगर (व्य) द्वितीय चक्रवर्ती ६०।२८३
सगर (व्य) जरासन्धका पुत्र ५२।३६
सङ्घट्ट = भीड़ १९।११
सचित्तनिक्षेप (पा) अतिथिका अतिचार ५८।१८३
सचित्तावरण (पा) अतिथिका अतिचार ५८।१८३
सचित्ताहार (पा) भोगोपभोगका अतिचार ५८।१८२
सचित्तसम्बन्धआहार (पा) भोगोपभोगका अतिचार ५८।१८२
सचित्तसन्मिश्राहार (पा) भोगोपभोगव्रतका अतिचार ५८।१८२
सञ्जयन्त (व्य) विदेहक्षेत्रके एक मुनि २७।३
सञ्जय (व्य) राजा धर्मका पुत्र १७।२८
सञ्जय (व्य) एक राजा ५०।१३०
सज्ज्वलित (भौ) बालुकाप्रभाके अष्टम प्रस्तारका इन्द्रक बिल ४।१२५
सत्कल्याण = विवाह १९।२
सत्यक (व्य) कृष्णके पक्षका एक योद्धा ५२।१४
सत्यक (व्य) एक राजा ५०।१२४

स्वाध्याय = शास्त्राध्ययन करते हुए अपनी आत्माका अध्ययन करना १।६९
स्वायम्भुव (व्य) ऋषभदेवका गणधर १२।६४
स्वार्थसम्पन्न (वि) आत्महितसे युक्त १।९
स्वस्तिका (व्य) रुचिकगिरिके अमोघ कूटपर रहनेवाली देवी ५।७०८

[ ह ]

हंस = बत्तखके आकारका एक जलपक्षी, जो बड़ी-बड़ी झीलोंमें रहता है ८।१४४
हंसगर्भ (भौ) विजयार्ध उत्तर-श्रेणीकी एक नगरी २२।९१
हरि (व्य) राजा आर्य और मनोरमाका पुत्र १५।५७
हरि (व्य) कृष्ण ३५।२२
हरि = मर्कट ५५।११७
हरि = सिंह ५५।११७
हरि = विष्णु ५५।११७
हरि = इन्द्र ५५।११७
हरिकण्ठ (व्य) दूसरा प्रति-नारायण ६०।५६९
हरिचन्द्र (व्य) कृष्णचन्द्र ५४।७३
हरिक्षेत्र (भौ) जम्बूद्वीपके सात क्षेत्रोंमें एक क्षेत्र ५।१३
हरिकण्ठ (व्य) हयग्रीवका दूसरा मन्त्री २८।४३
हरिण = हिरनकी एक जाति ८।१३७
हरिकान्त (भौ) महाहिमवान्के आठ कूटोंमें-से एक कूट ५।७२
हरिकान्ता (भौ) महा पद्महृदसे निकली हुई एक नदी ५।१३३
हरित् (भौ) जम्बूद्वीपकी एक नदी ५।१२३
हरिवर्ष (भौ) महाहिमवान्के आठ कूटोंमें-से एक कूट ५।७२
हरिद्वती (भौ) विजयार्ध दक्षिण श्रेणीकी एक नदी २७।१३
हरिवर्ष (भौ) निषध पर्वतके नौ कूटोंमें-से एक कूट ५।८८
हरिषेण (व्य) मिथिलाके राजा देवदत्तका पुत्र १७।३४
हरिवंश = भगवान् नेमिनाथका वंश १।७१
हरिवंश = जैनपुराण १।५१
हरिविष्टर = सिंहासन ३८।१६
हरिशक्तिः = हरेः सिंहस्येव शक्तिर्यस्य सः ३६।४३
हरिश्चन्द्र (व्य) आगामी नौ बलभद्रोंमें-से पाँचवाँ बलभद्र ६०।५६८
हरिषेण (व्य) दसवाँ चक्रवर्ती ६०।५१२
हरिषेणा (व्य) अयोध्याके राजा श्रीषेणकी श्रीकान्ता स्त्रीसे उत्पन्न कन्या ६४।१३०
हरिश्मश्रु (व्य) राजा अश्वग्रीव-का मन्त्री २८।३२
हरिश्मश्रु (व्य) राजा विनमिका पुत्र २२।१०४
हरिचन्द्र (व्य) एक मुनि २७।८३
हरिसह कूट (भौ) विद्युत्प्रभ पर्वतपर स्थित नौ कूटोंमें-से एक कूट ५।२२३
हरिसह कूट (भौ) माल्यवान् पर्वतपर स्थित नौ कूटोंमें एक कूट ५।२२०
हस्तिनायक (भौ) विजयार्ध उत्तर श्रेणीकी एक नगरी २२।८७
हस्तस्थान = करोहर १७।७९
हस्तसंवाहन = हाथ दबाना ८।४६
हस्तप्रहेलिका (भौ) चौरासी लाख शिरःप्रकम्पितोंकी एक हस्तप्रहेलिका होती है ७।३०
हलधर = बलभद्र २५।३५
हलभृद् (व्य) बलदेव ३६।१६
हलायुध (व्य) बलदेव ३५।६२
हली (व्य) बलभद्र ११।२७
हायन = वर्ष ५२।२०
हार = एक आभूषण ७।८९
हारिद्र (भौ) इकतीस पटलोंमें-से एक पटल ६।४६
हारी (व्य) इन्द्रका आज्ञाकारी एक देव ३३।१६९
हारी = एक विद्या २२।६३
हास्तिन (भौ) विजयार्ध उत्तर श्रेणीकी एक नगरी २२।८७
हास्तिविजय (भौ) विजयार्ध उत्तर श्रेणीकी एक नगरी २२।८६
हास्तिनपुराधीश = हस्तिनापुर-का राजा १२।१०
हिंसा = प्रमत्तयोगात् प्राणव्य-परोपणं हिंसा (त० सू० ७।१३) ५८।१२७
हिंसाभ्युदास = हिंसाका त्याग १७।१६४
हिडम्ब (व्य) विन्ध्याचलके सन्ध्याकार नामक नगरका एक वंश ४५।११४
हिमवान् (व्य) अन्धकवृष्णिका सुभद्रासे उत्पन्न पुत्र १८।१३
हिमपुर (भौ) विजयार्ध दक्षिण श्रेणीकी नगरी २२।९८
हिमवान् (भौ) जम्बूद्वीपका एक पर्वत ५।१५

## चौबीस तीर्थंकर सम्बन्धी विवरण

| शान्तिनाथ | कुन्थुनाथ | अरनाथ | मल्लिनाथ | मुनिसुव्रत |
|---|---|---|---|---|
| सर्वार्थसिद्धि | सर्वार्थसिद्धि | अपराजित | अपराजित | आनत |
| हस्तिनापुर | हस्तिनापुर | नागपुर (ह० पुर) | मिथिला | राजगृह |
| विश्वसेन | शूरसेन (सूर्यसेन) | सुदर्शन | कुम्भ | सुमित्र |
| ऐरा | श्रीमती | मित्रा | प्रभावती | पद्मा |
| ज्येष्ठ शुक्ला १२ | वैशाख शुक्ला १ | मार्गशीर्ष शुक्ला १४ | मार्गशीर्ष शुक्ला ११ | आश्विन शुक |
| भरणी | कृत्तिका | रोहिणी | अश्विनी | श्रवण |
| इक्ष्वाकु | कुरु | कुरु | इक्ष्वाकु | यादव |
| १ लाख वर्ष | ९५००० वर्ष | ८४००० वर्ष | ५५००० वर्ष | ३०००० वर्ष |
| २५००० वर्ष | २३७५० वर्ष | २१००० वर्ष | ११००० वर्ष | ७५०० वर्ष |
| ४० धनुष | ३५ धनुष | ३० धनुष | २५ धनुष | २० धनुष |
| सुवर्णवर्ण | सुवर्णवर्ण | सुवर्णवर्ण | सुवर्णवर्ण | नीलवर्ण |
| ५०००० वर्ष | ४७५०० वर्ष | ४२००० वर्ष | राज्य नहीं किया | १५००० वर्ष |
| हरिण | छाग | तगरकुसुम | कलश | कछवा |
| जातिस्मरण | जातिस्मरण | मेघविनाश | अध्रुवादि भावना | जातिस्मरण |
| ज्येष्ठ कृ० ४ | वैशाख शु० १ | मार्गशीर्ष शु० १० | मार्गशीर्ष शु० ११ | वैशाख कृ० |
| भरणी | कृत्तिका | रेवती | अश्विनी | श्रवण |
| आम्र | सहेतुक | सहेतुक | शालि | नील |
| तृतीय उपवास | तृतीय भक्त | तृतीय भक्त | षष्ठ भक्त | तृतीय उपवा |
| अपराह्ण | अपराह्ण | अपराह्ण | पूर्वाह्ण | अपराह्ण |
| १००० | १००० | १००० | ३०० | १००० |
| १६ वर्ष | १६ वर्ष | १६ वर्ष | ६ दिन | ११ मास |
| पौष शु० ११ | चैत्र शु० ३ | कार्तिक शु० १२ | फाल्गुन कृ० १२ | फाल्गुन कृ० |
| अपराह्ण | अपराह्ण | अपराह्ण | अपराह्ण | पूर्वाह्ण |
| आम्रवन | सहेतुक वन | सहेतुक वन | मनोहर | नील वन |
| भरणी | कृत्तिका | रेवती | अश्विनी | श्रवण |
| ४॥ योजन | ४ योजन | ३॥ योजन | ३ योजन | २॥ योजन |
| नन्दी | तिलक | आम्र | अशोक | चम्पक |
| गरुड़ | गन्धर्व | कुबेर | वरुण | भृकुटी |
| मानसी | महामानसी | जया | विजया | अपराजिता |
| २४९८४ वर्ष | २३७३४ वर्ष | २०९८४ वर्ष | ५४८९९ वर्ष ११ मास २४ दिन | ७४९९ वर्ष |
| ३६ | ३५ | ३० | २८ | १८ |
| चक्रायुध | स्वयम्भु | कुम्भ | विशाख | मल्लि |

| तनाथ | नमिनाथ | नेमिनाथ | पार्श्वनाथ | वर्द्धमान |
|---|---|---|---|---|
| | अपराजित | अपराजित | प्राणत | पुष्पोत्तर |
| | मिथिलापुरी | शौरीपुर | वाराणसी | कुण्डलनगर |
| | विजय | समुद्रविजय | अश्वसेन | सिद्धार्थ |
| | वप्रिला | शिवदेवी | वर्मिला | प्रियकारिणी |
| क्ला १२ | आषाढ़ शुक्ला १० | वैशाख शुक्ला १३ | पौष कृष्णा ११ | चैत्र शुक्ला १३ |
| | अश्विनी | चित्रा | विशाखा | उ० फाल्गुनी |
| | इक्ष्वाकु | यादव | उग्र | नाथ |
| | १०००० वर्ष | १००० वर्ष | १०० वर्ष | ७२ वर्ष |
| | २५०० वर्ष | ३०० वर्ष | ३० वर्ष | ३० वर्ष |
| | १५ धनुष | १० धनुष | ९ हाथ | ७ हाथ |
| | सुवर्णवर्ण | नीलवर्ण | हरितवर्ण | सुवर्णवर्ण |
| | ५००० वर्ष | राज्य नहीं किया | राज्य नहीं किया | राज्य नहीं किया |
| | नील कमल | शंख | सर्प | सिंह |
| | जातिस्मरण | जातिस्मरण | जातिस्मरण | जातिस्मरण |
| १० | आषाढ़ कृ० १० | श्रावण शु० ६ | माघ शु० ११ | मार्गशीर्ष कृ० १० |
| | अश्विनी | चित्रा | विशाखा | उत्तरा |
| | चैत्र | सहकार | अश्वत्थ | नाथ |
| स | तृतीय भक्त | तृतीय भक्त | षष्ठ भक्त | तृतीय भक्त |
| | अपराह्न | अपराह्न | पूर्वाह्न | अपराह्न |
| | १००० | १००० | ३०० | एकाकी |
| | ९ मास | ५६ दिन | ४ मास | १२ वर्ष |
| ६ | चैत्र शु० ३ | आश्विन शु० १ | चैत्र कृ० ४ | वैशाख शु० १० |
| | अपराह्न | पूर्वाह्न | पूर्वाह्न | पूर्वाह्न |
| | चैत्रवन | ऊर्जयन्तगिरि | शक्रपुर | ऋजुकूलातीर |
| | अश्विनी | चित्रा | विशाखा | मघा |
| | २ योजन | १॥ योजन | १। योजन | १ योजन |
| | बकुल | मेषशृंग | धव | शाल |
| | गोमेध | पार्श्व | मातंग | गुह्यक |
| | बहुरूपिणी | कूष्माण्डी | पद्मा (पद्मावती) | सिद्धायनी |
| १ मास | २४९९ वर्ष | ६९९ वर्ष १० मास ४ दिन | ६९ वर्ष ८ मास | ३० वर्ष |
| | १७ | ११ | १० | ११ |
| | सुप्रभ | वरदत्त | स्वयम्भु | इन्द्रभूति |